**मरुद्वृधा**

पंजाब की एक नदी जिसका नामोल्लेख ऋग्वेद 10,75,5 6 (नदीसूक्त) में है—'इमं मे गंगे यमुने सरस्वति शुतुद्रि स्तोमं सचता परुष्ण्या असिक्न्या मरुद्वृधे वितस्तयार्जीकीये शृणुह्या सुषोमया'। श्रीमद्भागवत 5,19,18 में भी मरुद्वृधा का वितस्ता (झेलम) तथा, असिक्नी' (चिनाब) के साथ उल्लेख है—'चंद्रभागा मरुद्वृधा वितस्ता असिक्नी। रेगोजिन' (वैदिक इंडिया, पृ० 451) इसे झेलम चिनाब की संयुक्त धारा का नाम मानते हैं।

**मरुभू=मरुभूमि**

राजस्थान का मरुप्रदेश या मारवाड़। महाभारत सभा० 32,5 में मरुभूमि के नकुल्द्वारा जीते जाने का वर्णन है—'ग्रथ युद्ध महत्त्वासीच्छूरैर्मत्तमयूरकैः मरुभूमिं च कात्स्र्न्येन तथैव बहुधान्यकम्'। विष्णुपुराण, 4,24,68 से सूचित होता है कि गुप्तकाल से कुछ पूर्व मरुभू (=मरुभूमि) पर आभीर आदि जातियों का प्रभुत्व था—'नर्मदा मरुभूविषयांश्च आभीरशूद्राद्या भोक्ष्यन्ति'।

**मरोल (महाराष्ट्र)**

जोगेश्वरी गुफा के निकट मरोल नाम की 20 गुफाएं हैं जो बौद्धकालीन जान पड़ती हैं। अधिकांश गुहामंदिर नष्ट हो गए हैं। इनकी वास्तु एवं मूर्ति कला जोगेश्वरी गुफा मंदिर की कला के समान ही उच्चकोटि की थी। गुफाएं भूमितल तथा पर्वत शिखर के मध्य में स्थित हैं। पहाड़ी के इस स्थान का पत्थर भुरभुरा तथा क्षीण होने के कारण ये गुफाएं काल के प्रवाह में नष्ट-भ्रष्ट हो गई हैं।

**मर्कटह्रद दे० वैशाली**

**मर्जाद (गुजरात)**

पाटन के निकट वर्तमान मजादर। इस प्राचीन जैन तीर्थ का उल्लेख तीर्थ-माला चैत्यवंदन में इस प्रकार है—'वंदे तदसमे ममीयवलके मर्जादमुस्थले'।

**मर्दकुक्षि (बिहार)**

पाली ग्रंथों के अनुसार राजगृह (वर्तमान राजगीर) के पास मर्दकुक्षि वह स्थान था जहां मगधराज बिंबिसार की महारानी खेमा ने यह जानकर कि उसके गर्भ में पितृघातक पुत्र (अजातशत्रु) है उसे निष्कासित करने के लिए अपने उदर (कुक्षि) का मर्दन किया था। इस स्थान के उल्लेख से सूचित होता है कि यह (मर्दकुक्षि) गृध्रकूट पर्वत की तलहटी में ही कहीं था क्योंकि पालीग्रंथों में यह कथा भी वर्णित है कि देवदत्त द्वारा एक पत्थर से आहत होने पर गौतम को पहले मर्दकुक्षि में लाया गया था और फिर वे जीवक वैद्य के विहार में

है 'मलय दर्दुर चैव तत स्वेदजुहीनिल, उपस्पृश्य ययौ मुक्त्वा सुप्रियारमा सुख शिव.'। कालिदास ने रघु की दिग्विजय यात्रा के प्रसग मे मलयाद्रि की उपत्यकाओं मे मारीच या कालीमिर्च के वनो और यहा विहार करने वाले हारीत या हरित-शुको का मनोहर उल्लेख किया है—'बलैरध्युषितास्तस्य विजिगीषोर्गताध्वनः, मारीचोद्भ्रातहारीता मलयाद्रेरुपत्यका' रघु० 4,46। भवभूति ने उत्तर रामचरित मे मलयपर्वत को कावेरी नदी से परिवृत बताया है। बालरामायण 3,31 मे मलय पर्वत को एला और चदन के वनो से ढका हुआ कहा है (चदन का पर्याय ही मलय हो गया है)। हर्ष के नागानद और रत्नावली नाटको मे भी मलय पर्वत का उल्लेख है। मलय को कालिदास ने दक्षिण समुद्र (रत्नाकर) तक विस्तृत माना है—'वैदेहि पश्यामलयाद्विभक्त मत्सेतुना फेनिलमम्बुराशिम्' रघु० 13,2। श्रीमद्भागवत 5,19,16 मे पर्वतो की सूची मे मलय को पहला स्थान दिया गया है—'मलयो मगलप्रस्थो मैनाकस्त्रिकूटऋषभः '। हिंदी तथा अन्य भारतीय भाषाओ मे भी मलयगिरि तथा मल्यानिल का वर्णन अनेक स्थानो पर है—दे० 'सरस बसत समय भल पाइल दखिन (मलय) पवन बहुधीरे'—विद्यापति; 'मलयागिरि की भीलनी चदन देत जराय' वृद। मलय के मलयागिरि, मलयाचल, मलयाद्रि इत्यादि पर्याय प्रसिद्ध हैं।

(2) बिहार मे स्थित मलद नामक जनपद जो मत्स्य (2) या मत्स्य देश के निकट था। मलय मलद का ही पाठांतर है—'ततो मत्स्यान् महातेजा मल्दाश्च महाबलान्, अनघानभयांश्चैव पशुभूमि च सर्वश' महा० 2,30,8

(3) महावश 7,68 मे उल्लिखित लका का मध्यवर्ती पर्वतीय प्रदेश।

**मलयस्थली**

मलयपर्वत का प्रदेश जो प्राचीनकाल मे पाड्यदेश के अतर्गत था—'तमालपत्रास्तरणासुरतु प्रसीद शश्वन्मलयस्थलीषु'—रघुवश 6,64। (दे० पांड्य)। इसकी स्थिति वर्तमान मैसूर तथा केरल के पहाड़ी भागो मे समझनी चाहिए।

**मलयाचल** दे० मलय (1)

**मलयाद्रि** दे० मलय (1)

**मलयु**

सुमात्रा (इंडोनेशिया) मे स्थित एक प्राचीन हिंदू राज्य जो सभवत ईसवी सन् की प्रारभिक शतियों में स्थापित हुआ था। इसका आधुनिक नाम जबी है। 7वीं शती ई० मे यह छोटी सी रियासत जावा के श्रीविजय नामक साम्राज्य में सम्मिलित हो गई थी। चीनी यात्री इत्सिग मलयु होकर ही भारत पहुंचा

था। उसने मलयु को श्रीभोज का एक भाग बताया है। इत्सिंग भारत में 672 ई० में आया था।

मलवई (म० प्र०)

रामपुर के निकट इस स्थान पर पूर्व मध्यकालीन मंदिरों के अवशेष पाए गए हैं।

मलिया (जिला जूनागढ़, गुजरात)

इस स्थान से वलभिनरेश महाराज धरसेन द्वितीय का एक ताम्रदानपट्ट प्राप्त हुआ है जिसकी तिथि 252 गुप्त-संवत्—571-572 ई० है। इसमें उल्लेख है कि धरसेन द्वारा अतरत्ता, डोंभिग्राम और वजग्राम का कुछ भाग ब्राह्मणों को पंचयज्ञ संपन्न करने के लिए दिया गया था। इस अभिलेख में कई तत्कालीन अधिकारियों के पदों के नाम हैं—*अयुक्तक, विनियुक्तक, द्रांगिक, महत्तर, ध्रुवाधिकरण, दंडपाशिक, राजस्थानीय, कुमारामात्य* आदि।

मल्लिहाबाद (जिला रायचूर, मैसूर)

इस स्थान पर एक हिंदूकालीन दुर्ग अवस्थित है। अब यह खंडहर हो गया है। दुर्ग के अंदर एक द्वार के सामने काले पत्थर में तराशे हुए दो हाथियों की मूर्तियां रखी हैं। भित्ति में काकतीय-राजाओं का एक अभिलेख कन्नड़—तेलगू मिश्र-भाषा में उत्कीर्ण है।

मल्ल

(1)=मल्लराष्ट्र। मल्लदेश का सर्वप्रथम निश्चित उल्लेख शायद वाल्मीकि रामायण उत्तर० 102 में इस प्रकार है *'चंद्रकेतोश्च मल्लस्य मल्लभूम्यां निवेशिता, चंद्रकांतेति विख्याता दिव्या स्वर्गपुरी यथा'*। अर्थात् रामचंद्रजी ने लक्ष्मण-पुत्र चंद्रकेतु के लिए मल्लदेश की भूमि में चंद्रकांता नामक पुरी बसाई जो स्वर्ग के समान दिव्य थी। महाभारत में मल्ल देश के विषय में कई उल्लेख हैं—'मल्लाः सुदेष्णाः प्रह्लादा माहिका शशिकास्तथा' भीष्म० 9,46, "अधिराज्यकुशाद्यारच मल्लराष्ट्रं च केवलम्'—भीष्म० 9,44; 'ततो गोपालकक्षं च सोत्तरानपि कोसलान्, मल्लानामधिपं चैव पार्थिवं चाजयत् प्रभु' सभा० 30,3। बौद्ध-ग्रंथ अंगुत्तरनिकाय में मल्लजनपद का उत्तरीभारत के सोलह जनपदों में उल्लेख है। बौद्ध साहित्य में मल्लदेश की दो राजधानियों का वर्णन है—*कुशावती (कुशीनगर) और पावा (दे० कुशीनगर, महापरिनिब्बान सुत्त)*। *महापरिनिब्बानसुत्त* के वर्णन के अनुसार गौतम बुद्ध के समय में कुशीनारा या कुशीनगर के निकट मल्लों का शालवन हिरण्यवती (गंडक) नदी के तट पर स्थित था। मनुस्मृति में मल्लों को व्रात्यक्षत्रियों में परिगणित किया गया है